

# मुमुक्षुपडि



नंडूरि शोभनाद्राचार्युलु
हिन्दी, तेलुगु संस्कृत-साहित्य विद्याप्रवीण
कोरुकोंडा

प्रचुरणकर्ता

तिरुमल तिरुपति देवस्थान, तिरुपति।

Since the Vedic times, the paths of bhakti, gnana and karma have considerably influenced the Indian spirituality. Based on the Vedanta Philosophy and upholding the Bhakti cult many traditional systems like Advaita, Visishtadwaita and Dwaita are popular in the country. As the Bhakti marga is found to be more easier and mor; sublime, the great preceptors popularised it. A voluminous body of literature, which Lays special emphasis on devotion exists in the vishistadwaita tradition. Among these works "Mumukshupadi" of Sriman Pillai Lokacharya, occupies a preeminent place. Though the book is apparently small, its significance is very great. The wide acclaim it has received from the scholars is an ample proof of its greatness. In this unique work. the author brings out the essence of ' Rahasya — traya" concept in accordance with the Vishistadwaita. Tirumantra, dwaya and charama sloka, which are triune gens lead the devotees to prapatti (surrender). However this work, being written in Tamil, like all other sacred works, remained unknown and inaccessible to non-Tamil speaking people. Now, the publication wing of Tirumala Tirupati Devasthanams has brought out an elegant translation of this work in Hindi. The Translator is no less a person than vidwan Sri Nanduri Sobhanadracharyulu, who is a well known scholar in Tamil, Hindi and Sanskrit. The original work has been translated in a simple and graceful style. We have great pleasure in presenting this work to the reader and there is no doubt that the devotees will be greatly benefitted from this great classic.

(Sd.) Ch. VENKATAPATHI RAJU

# मुमुक्षुपडि

पिल्लैलोकाचार्यकृत महान ग्रंथ

हिन्दी अनुवाद

नंडूरि शोभनाद्राचार्युलु
हिन्दी, तेलुगु संस्कृत-साहित्य विद्याप्रवीण
कोरुकोंडा




प्रचुरणकर्ता
कार्यनिर्वहणाधिकारी
तिरुमल तिरुपति देवस्थान, तिरुपति ।
१९८७

# MUMUKSHUPADI

Author :
PILLAILOKACHARYA

Hindi Translation by
NANDURI SOBHANADRACHARYULU

T. T. D. Religious Publications Series No. 318

Copies : 2,000

Price : Rs.



*Published by*
Sri Ch. Venkatapathi Raju, I. A. S.,
Executive Officer,
Tirumala Tirupati Devasthanams,
Tirupati.

*Printed at :*
Tirumala Tirupati Devasthanams Press,
Tirupati.

श्रीमान् ते. कं. गोपालाचार्यजी न्यायवेदांत विद्वान् श्रीमन्नारायण वेदवेदांगविद्यालय (नडिगड्डुपालेम्) कुलपति के मंगळाशासन।

## हिन्दी अनुवाद

श्रीमान नंडूरि शोभनाद्राचार्यजी कोरुकोंडा के रहनेवाले हैं। हमारे पडोसी होने के नाते बचपन से ही इनका विद्याध्ययन मैं अच्छी तरह जानता हूँ। ये संस्कृत व हिन्दी साहित्यों में संपूर्ण रूप से आगे बढकर उत्तम परीक्षाओं में सफल हुए हैं। बहुत समय हिन्दी प्राध्यापक के रूप में और प्रचारक के रूप में जीवन बिताकर उन नौकरियों से अवकाश प्राप्त किया। उमके बाद मेरे पास वासुदासाश्रम में (नडिगड्डुपालें) आये। वहाँ के श्री वेदवेदांग विद्यालय में जो श्री स्वर्गस्थ त्रिदंडिनारायण रामानुज जीयर स्वामी से स्थापित है। द्राविड वेदांत रहस्यग्रन्थों का अध्ययन किया। उनका गंभीरता से मनन करके पंडित महासभाओं में व्याख्यान देते हैं।

श्री श्री श्री भूतपूर्व त्रिदंडिरामानुज जीयर स्वामी ने द्राविड भाषा में रहनेवाले विशिष्टाद्वैत संप्रदाय ग्रन्थों को सरल हिन्दी में उलृथा (अनुवाद) करने का आदेश दिया। उनके आदेश के अनुसार उन ग्रन्थों का अध्ययन करके उनका मथनकर अब उत्तम रहस्य ग्रन्थ "मुमुक्षुपडि" को हिन्दी में अनूदित किया। मेरे पास समालोचना के लिये भेजा है। मैंने उसका अवलोकन किया। मूलसूत्रों का अनुवाद अनुकूल है। थोडी हिन्दी जाननेवालों को भी भावार्थ सुग्रह होता है।

यदि यह छापा जाय और लोक में खासकर हिन्दी जनता में पहुंचा जाय तो इसमें कोई शक नहीं है कि यह उत्तम ग्रन्थ के रूप में प्रकाशमान होगा।

ता. २१-३-८१
मुकाम-राजमंद्री

(हा.) न्यायवेदांत विद्वान
ते. कं. गोपालाचार्य
कुलपति
श्रीमन्नारायण वेदवेदांग विद्यालय।
वासुदासाश्रम
नडिगड्डुपालेम् (पोस्ट)

श्री पराशर भट्टर सुदर्शनभट्टरजी के मंगळाशासन
आनुवंशिकधर्मकर्ता
कोरुकोण्डा नृसिंह देवस्थानम्,
कोरुकोण्डा via राजमंद्री
पू. गोदावरी जिला

कोरुकोंडा के रहनेवाले उभयभाषा प्रवीण श्रीमान् नंडूरि शोभनाद्राचार्यजी के हिन्दी भाषा में अनूदित मुमुक्षुपडि नामक ग्रन्थ को मैं ने पढा।

मुमुक्षुप्पडि नामक ग्रन्थ द्राविड भाषा में पूर्वाचार्यों में एक महानुभाव श्री पिल्लै लोकाचार्य ने लिखा। संसार के चेतनों के उज्जीवन के लिये यह लिखा गया। इसमें तिरुमंत्र द्वय और चरमश्लोक तीन विद्यमान हैं। इनको रहस्य त्रय कहते हैं। इनका अर्थ इस ग्रन्थ में लाया गया। मोक्ष चाहनेवाले हरेक मानव को अवश्य जानने लायक है। इसमें मुमुक्षुओं को बहुत आवश्यक विषय हैं। इसके द्राविड भाषा में होने के कारण जो उत्तर भारत के रहनेवाले हैं उनके इसका अध्ययन करके संसार से पार होने के लिये और यहाँ के हिन्दी जाननेवालों को सुगम होने के लिये श्रीमान नंडूरि शोभनाद्राचार्यजी ने सुंदरशैली में ऐसी हिन्दी भाषा में अनुवाद किया कि साधारण पढे लिखे लोग भी पढकर समझ सके। इसलिये मैं चाहता हूँ कि आस्तिक भक्त व वैष्णव सब के सब इसका अध्ययन करके भगवान की कृपा के पात्र बनें। फिर यह भी चाहता हूँ कि जिन्होंने बडी मेहनत करके हिन्दी भाषा में अनुवाद किया उन्हें वैकुण्ठवासी श्रियःपति की अपार कृपा मिले।

भागवत विनम्र
(ह.) पराशर भट्टर
सुदर्शन भट्टर
कोरुकोंडा
सरपंच
कोरुकोंडा देवस्थानम के
कार्यवाही कमेटी

ता. ३-४-८१
कोरुकोंडा

# मुमुक्षुपडि का हिन्दी अनुवाद

लोकाचार्य गुरवे कृष्ण पादस्य सूनवे
संसार भोगि संदष्ट जीव जीवातवे नमः ।।
श्री सद्गुरु गोपालाचार्याय नमः ।

इस महान ग्रन्थ के रचयिता श्री पिल्लैलोकाचार्य हैं। सत् संप्रदाय के प्रवर्तकों में ये तीसरी पीढी के हैं। इनके पहले नंबिल्लैजी ने भगवद्विषयादि ग्रन्थों की रचना की। यह मानकर कि उनका अध्ययन करके उज्जीवित होना दुस्साध्य है, यह मानकर सुलभ व आसान रूप से सबको मोक्ष पहुँचानेवाला ज्ञान ही उज्जीवित होने के लिये जरूरी है। ऐसे ज्ञान को आसानी से दो या तीन पदोंसे ही पहुंचानेवाले तिरुमंत्र द्वय और चरम श्लोकार्थ है। इनके विवरण करनेवाले कुछ संग्रहरूप रहस्य ग्रन्थों की रचना की। उनमें "मुमुक्षुपडि" जो नातिविस्तार है और न संक्षिप्त रूप विराजमान है। यह बहुत चालूमे है। और भी इस ज्ञान के विस्तार करने के लिये "तत्त्तत्रय" "श्रीवचन भूषण" आदि ग्रन्थों की रचना भी की है। जबकि श्रीमद्रामानुज ने विशिष्टाद्वैत सिद्धान्त के उद्धार और धर्मव्याप्ति के लिये आवश्यक प्रबन्ध करके परमपद प्राप्त किया। इसके बाद नंजीयर के समय सत् संप्रदाय पडि नामक ग्रन्थ बहुत प्रचार में लाया गया। 'सत् संप्रदाय पडि माने द्राविड प्रबन्धों के द्वारा इस पथ का आलंबन करके पार होना है। यही सत्संप्रदायपडि कहलाता है।

श्रीरामानुज ने श्रीभाष्य के मंगळ श्लोक में "भावतु मम परिस्मिन शेभुषी भक्तिरूपद" कहकर भक्ति की प्रार्थना की। इन्होंने ऐसी प्रतिज्ञा की है "भक्ति को ही मोक्ष साधन के रूप में प्रमाणित किया जानेवाला है। श्रीभाष्य में पहले से अन्त तक भक्ति को ही मोक्ष साधन के रूप में सिद्धान्तरित किया है।

इस सिद्धान्त के पर्यवासन फलस्वरूप ही· "सत् संप्रदाय पडि" है। इस भक्ति की पराकाष्ठा ही प्रापत्ति है।

श्रीरामानुजजी धर्म के संस्थापक हैं। उनके रचित सब ग्रन्थों में जो प्रमाणीकृत भक्ति मार्ग है वही उज्जीवन का हेतु है। यह सभी आम लोगों को मालुम है। इसीलिए इनको अपने 'सत् संप्रदायपडि' के अवलंबन कराने में कुछ तकलीफें पेश आई हैं। तो वे सभी सत् संप्रदायपडि' के प्रवर्तक लोगों को यह बताते आये कि रामानुज ने स्वरचित ग्रन्थों में सत् संप्रदायपडि को ही समझाया।

यह 'मुमुक्षुपडि'' सभी प्रपन्नों को समादरणीय ग्रन्थ है। इसके लिये मणवाळ महामुनि ने तिरुमंत्रार्थनामक व्याख्या लिखकर मेहर्बानी दिखाई।

अब श्री पिल्लैलोकाचार्यजी के 'मुमुक्षुपडि' का हिन्दी में अनुवाद किया जा रहा है।

## लिपि विषय की बातें

द्राविड भाषा लिपि में ழ ட ற ள वर्णा हैं जो हिन्दी लिपि में नहीं हैं। इनका उच्चारण (ழ का) अंग्रेजी के (z) जड के बराबर है। ज से भिन्न है बराबर उच्चारणवाले अक्षर के अभाव से ழ अक्षर ज्यों का त्यों इस ग्रन्थ में इस्तेमाल किया गया। बारहखडी हिन्दी लिपि के अनुसार 'ि' दीर्घ 'ी' इकार आदि प्रयोग में लाये गये हैं।

'ட' यह त कार के बराबर उच्चारणकाला होता है। अतः तकार ही हिन्दी लिपि में काम में लाया गया।

'ற' यह महाप्राण 'र' के समान मूर्धन्य अक्षर है। इसके लिये 'र' का ही प्रयोग किया गया। द्राविड भाषाज्ञ पंडितों से 'ற' इसका उच्चारण सीखकर संदर्भानुसार 'र' का उच्चारण करना चाहिए। (ள) अक्षर ल उच्चारण से भिन्न होता है। संस्कृत लिपि में ळ का इस्तेमाल होता है। अतः ळ के लिये ळ का प्रयोग किया गया। द्राविड भाषा में इसका विषेश प्रयोग है।

द्राविड भाषा में हिन्दी के क, ग वर्णों का उच्चारण है। पर अलग-अलग वर्ण नहीं है। अतः कही 'क' की तरह कहीं 'ग' की तरह उच्चारण होता है। यह भेद तद्ज्ञों से ही जानना चाहिए। इसी प्रकार त, द का भी उच्चारण व प्रयोग जानना चाहिए। स्वर रहित हल

का उच्चारण 'क्' 'ग्' के रूप में किया जाता है। हिन्दी लिपि में स्वराहित्य का चिह्न है। '्'। यह अक्षर के नीचे लिखा जाता है। अतः द्राविड भाषा के अक्षरों के स्वर राहित्य दिखाने के लिये मूल सूत्र जो द्राविड भाषा के हैं ऐसा चिह्न लिखा गया। जैसे — "च्चोन्नालुम्" "तन्" इयादि। 'ळ' 'ഴ' हिन्दी लिपि में नहीं है। द्राविड भाषा के उच्चारण के लिये इस लिपि में लाये गये हैं। इनके नीचे भी '्' चिह्न लिखकर स्वर राहित्य सूचित किया गया।

# अवतारिका

श्रियः पति श्री वैकुण्ठ के रहनेवाले नित्यों और मुक्तों से सदा अनुभव किये जानेवाले सर्वेश्वर निरतिशय आनन्द से युक्त होते हैं। वे संसारी चेतन, उन नित्यसूरियों के बराबर (जो वैकुण्ठ) में हमेशा सर्वेश्वर के साथ आनन्द पाते रहते हैं। भगवान का अनुभव पाकर हमेशा सेवाकार्य में रत होनेवाले हों यद्यपि भगवान के अनुभव की प्राप्ति होने पर भी उसे खोकर ''असन्नेव' के अनुसार (नहीं के बराबर) रहते हैं। उन संसारी चेतनों के दुःख का स्मरण करके भगवान बहुत व्याकुल चित्तवाले होते हैं, ये चेतन इंद्रियों व शरीरों के अभाव में रहकर कट पक्षवाले पक्षियों की तरह रहते हैं। इनको ऐसी दशा में सर्वेश्वर इंद्रिय व शीरों को देते हैं। चेतन उन्हें लेकर उनका दुरुपयोग करते हैं। तब भगवान अपना आश्रय पाकर उज्जीवित होने के समर्थ अपौरुषेय नित्य निर्दोष स्वयं प्रमाणीभूत वेदों को, उनके विशदीकरण करनेवाले शास्त्र इतिहास व पुराणों को प्रचार में लाये। उन शास्त्र आदि के अभ्यास के लिये कई योग्यताओं की आवश्यकता हुई। उन मार्गों के जरिये ज्ञान पैदा होकर चेतनों का उज्जीवित होना असंभवसा मालुम हुआ। इसीको दिल में रखकर सकल शास्त्र आदि के तात्पर्यों को संग्रह के रूप में, जैसे ये चेतन आसानी से जान सके, स्वरूप उपाय और पुरुषार्थों का वास्तविक ज्ञान बतानेवाले रहस्यत्रय को भगवान ने खुद आचार्य होकर प्रकाशित करके कृपा की है।

भगवान ने उनमें तिरुमंत्र को बदरिकाश्रम में अपने अंशभूत नर को प्रकाशित किया। द्वय को श्रीविष्णु लोक में स्व धर्मपत्नी लक्ष्मी देवी को प्रकाशित किया और 'चरमश्लोक' को रथ के ऊपरी भाग पर अपने आश्रित भक्त अर्जुन को प्रकाशित किया।

इसलिये ''लक्ष्मीनाथ समारंभाम्'' इत्यादि से शुरु करके गुरु परंपरा में ईश्वर का अनुसंधान किया जाता है।

गुरु के उपदेश से रहस्यत्रय आसानी से ग्रहण करने योग्य होता है। अर्थ उपदेश से सुग्रह होता है। उसको जानने से ही सबका उज्जीवन होता है। इस रहस्यत्रय के विषय में पूर्वाचार्यों ने परंपरा से जो उपदेश दिये उन रहस्यों के जो विषय बताये गये उन सबको सब लोगों के सुलभ और साफ-साफ जानने के ढंग में कृपा से श्री पिल्लै लोकाचार्य ने इस ग्रन्थ में बताया।

इसके पहले इन तीन रहस्यों के तीन ग्रन्थों में बताया। उनमें "यादृच्छकपडि" बहुत संक्षिप्त रूप में हो गया। "परन्दनपडि" का रूप बहुत विस्तार हो गया। "श्रियः पति पडि" यद्यपि ऊपर के दोनों दोषों से मुक्त है पर संस्कृत वाक्यों से भरा पडा है। अतः स्त्रियाँ और आम लोग उसे पढकर जान नहीं सकते। इन तीन दोषों से मुक्त औरेक प्रबन्ध की रचना करने का निश्चय किया। सब के बाद इस मुमुक्षुपडि नामक ग्रन्थ का ग्रथन किया। उन तीनों ग्रन्थों के रहने पर भी सब लोग इसी ग्रन्थ का अध्ययन करते हैं। जो विशेष अर्थ उन तीनों में नहीं बताये गये वे इसमें विद्यमान हैं।

श्रीमते रामानुजाय नमः

# मुमुक्षुपडि का उपोद्घात

१. मुमुक्षुवुक्कु अरियवेण्डुम् रहस्यम् मून्रु।

जो मोक्ष में इच्छा रखते हैं उन्हें मुमुक्षु कहते हैं। उनको तीन रहस्य अवश्य जानना चाहिये।

स्वज्ञानं प्रापकज्ञानं प्राप्यज्ञानं मुमुक्षुभिः।
ज्ञानत्रयमुपादेय मेतदन्यत्र किञ्चन॥

स्व स्वरूप का ज्ञान, उपाय स्वरूप का ज्ञान, पुरुषार्थ स्वरूप का ज्ञान अवश्य जानना चाहिए। इनके सिवा जानने की चीज औरेक नहीं है। तिरुमंत्र, द्वय व चरमश्लोक इन तीनों को रहस्य कहते हैं। ये तीनों वेदांत के परमसार बतलानेवाले हैं। अतः परम गोपनीय होते हैं। आगे इनके अर्थ को बतलाते समय स्पष्ट हो जाता है।

२. अदिल प्रथम रहस्यम् तिरुमंत्रम्।

उनमें पहला रहस्य तिरुमंत्र है।

"मंतारं त्रायत इति मंत्रः" जो शब्दशक्तिसे अर्थज्ञान से अपने अनुसंधान करनेवाले की रक्षा करता है वह मंत्र कहलाता है। यह मत्र चेतन का निजस्वरूप बतलाता है। 'अनन्यशरणत्व' 'अनन्यार्हशेषत्व' और 'अनन्यभोग्यत्व' रूपी तीन अकारों को बतलाता है। चेतन के स्वरूप के यथार्थ ज्ञान पहुँचानेवाला है, अतः यह प्रथम रहस्य है। अधिकारी की योग्यता इसी से होता है।

३. तिरुमन्त्त्ति नुडय शीरमैक्कु प्पोरुम्बड़ि प्रेमत्तोडेपेणि यनुसंधिक्कवेणुम्।

तिरुमंत्र के गौरव के अनुकूल प्रेम के साथ आदर कर इसका अनुसंधान करना चाहिये।

"ऋचो यजूंषि सामानि तथैवाथर्वणानि च। सर्वमक्षान्तरस्थम्" के अनुसार यह मंत्र सकल वेद का संग्रह स्वरूप है।

"मंत्राणां परमो मंत्रः गुह्यानां गुह्यमुत्तमम्
पवित्रं च पवित्राणां मूलमंत्रः सनातनः ॥

अर्थात् सभी मंत्रों में यह मंत्र उत्तम है गोपनीय वस्तुओं में अत्यन्तगोपनीय है। पवित्र पदार्थों में बडा पवित्र यह सनातन मूल मंत्र है। "मंत्रम् यत्नेन गोपयेत्"। कोई भी मंत्र यत्न से छिपा रखाना चाहिए।

४. मंत्रत्तिलुम् मंत्रत्तुक्कुल्लीडान वस्तुविलुम् मंत्रप्रदातान आचार्यन् पक्कलिलुम् प्रेमम् कनक्क वुण्डानाल् कार्यकरमावतु ॥

मंत्र के विषय में मंत्र के अन्दर रहनेवाले अर्थ वस्तु और मंत्र प्रदाता आचार्य के विषय में बडे प्रेम से श्रद्धा रखी जाय तो बहुत बडा लाभ और सफलता मिलेगी।

मंत्रे तद्देवतायाञ्च तथा मंत्रप्रदे गुरौ।
त्रिषु भक्तिः सदा कार्या सा हि प्रथमं साधनम् ॥

मंत्र मंत्र के अर्थरूप देवता और मंत्र के उपदेश करनेवाले गुरु के विषय में हमेशा भक्ति के साथ रहना चाहिए। यह कार्य साधना का प्रथम सोपान है।

५. संसारिकळ् तन्नैयुम् ईश्वरनैयुम् मरन्दु ईश्वर कैंकर्य तैयुमिळ्न्दु इळ्न्दो मेगर विळ्वुमिनि्रक्के, संसारमाकिरपेरुङ्गडलिये विळ्न्दु नोवुपड, सर्वेश्वरन् कृपैयाले, इवरकळ् तन्नैयरिन्दु करैमरम् शेरुंबडि ताने शिष्यनुमाय् आचार्यनुमाय् निन्रु, तिरुमंत्रत्तै वेळियिट्टरुळिनान् ॥

संसारी चेतन अपने को और ईश्वर के कैङ्कर्य को भूलकर इसका दुःख भी छोडकर संसार रूपी महासमुद्र में डूबकर दुःख पाते हैं तो तब सर्वेश्वर ने स्वभाविक कृपा से चेतन के अपने को जानकर वैकुण्ठ पाने के लिए खुद शिष्य होकर और आचार्य होकर इस महामंत्र को प्रकाशित किया। इससे मूलमंत्र का वैभव बताया गया।

दासभूताः स्वतः सर्वे ह्यात्मानः परमात्मनः।
नान्यथालक्षणं तेषां बंधे मोक्षे तथैव च॥

सभी चेतन आत्मा परमात्मा के दास हैं। वे संसार में रहै या वैकुण्ठ में इसमें शक नहीं है कि सभी चेतन श्रीमन्नारायण के शेष भूत दास हैं। "पतिं विश्वस्य" परमात्मा सारे विश्व के स्वामी होने के नाते "स्वामित्वं ब्रह्मणि स्थितम्" — परमात्मा में स्वामित्व रहता है। तो भी चेतन निरुपाधिक शेषी सर्वेश्वर को भूल जाते हैं। "मरन्दे नुन्नैमुन्नम्" के अनुसार स्वतः सिद्ध संबन्ध को भूल जाते हैं। अतः ईश्वर की सेवा को भूल जाते हैं।

"संसार सागरं घोर मनन्तक्लेशभाजनम्"। यह संसार बहुत से दु.खों से भरा रहता है। बहुत डरावना है।

"एवं संसृति चक्रस्थे भ्राम्यमाणे स्वकर्मभिः,
जीवे दुःखाकुले विष्णोः कृपा काप्युपजायते॥

जब जीव अपने कर्मों के अनुसार संसाररूपी चक्र में गिरकर दुःखी होता है तब ईश्वर में निर्हेतुक कृपा पैदा होती है।

इस कृपा के कारण भगवान ने चेतनों को परमपद स्थान देने के ख्याल से स्वयं शिष्य होकर और आचार्य होकर इस मंत्र को प्रकाशित किया। यह मंत्र नित्य है। इसका न आदि न अंत। अतः 'प्रकाशित किया गया' बताया गया।

६. शिष्यनाय् निन्रतु शिष्य निरुक्कु मिरुप्पु नाट्टार
अरियामैयाले अत्तै यरिविक्कैकाक॥

शिष्य होकर अवतार लेने का उद्देश्य है कि शिष्य के गुण आदि के लोगों से न जानने से शिष्य का ढंग दुनिया में प्रकाशित करना है।

आस्तिको धर्मशीलश्च शीलवान् वैष्णवः शुचिः।
गंभीरः चतुरो धीरः शिष्य इत्यभिधीयते ॥

शिष्य के लक्षण हैं — आस्तिक्य बुद्धिवाले हों। धर्मस्वभाव शक्ति संपन्न, विष्णु भक्त, शारीरिक और मानसिक शुचिवाला हो। गंभीर चतुर और धैर्यवान व्यक्ति ही शिष्य हो सकता है।

शरीरं वसु विज्ञानं वासः कर्म गुणान्सून्।
गुर्वर्थं धारयेत् यस्तु स शिष्य इत्यभिधीयते ॥

जो शरीर, धन ज्ञान वस्त्र, काम गुणों और प्राणों को गुरु के लिये धारण करते हैं वे शिष्य कहलाते हैं। आचार्य होकर आदेश देने मात्र से उतना प्रभाव लोगों पर नहीं पडता जितना शिष्य होकर आचरण में लाने से होता है।

७. सकल शास्त्रङ्गलालुम् पिरकुं ज्ञानम् स्वयमार्जित-म्बोले, तिरुमंत्रत्तालुमपिरकुम् ज्ञानम् पैतृकधन-म्बोले।

सभी शास्त्रों से मिलनेवाला ज्ञान खुद मेहनत करके कमाये हुए धन की तरह श्रमसाध्य होता है। मंत्रोपदेश से मिलनेवाला ज्ञान पितृधन के बराबर बिना श्रम के मिलनेवाले धन के बराबर होता है।

शास्त्र ज्ञानं बहुक्लेशम् बुद्धेश्चलन कारणम्।
उपदेशाद्धरिं ध्यात्वा विरमेत्सर्वकर्मसु ॥

शास्त्रों के अध्ययन से होनेवाला ज्ञान मुश्किल से होता है। कभी-कभी बुद्धि की चञ्चलता भी होती है। अतः सद्गुरु का उपदेश पाकर सभी कामों से बुद्धिमान को अलग होना चाहिए। अब तक मंत्र का वैभव बताया गया। आगे इसका बडप्पन बताया जाता है।

८. भगवन्मंत्रङ्गळ्ताननेकङ्गळ् ॥

जिस प्रकार भगवान के गुण अनन्त हैं चेतनों के जन्म अनन्त हैं। उसी प्रकार भगवान के मंत्र भी अनन्त हैं।

वेदों ने ऋषियों ने आळ्वारों ने और आचार्यों ने इसका आदर किया। व्यापक मंत्रों में इसको पहले पहल विष्णु गायत्री में बताया गया है। जैसे "विश्वं नारायणम्" ..... "नारायणम् परं ब्रह्म तत्त्वं नारायणः परः।" इत्यादि। जैसे महर्षियों ने बताया। "नारायणायेति शब्दोऽस्ति, वागस्ति वशवर्तिनी। तथापि नरके घोरे पतंतीति किमद्भुतम्।" आळ्वार ने बताया "वण् पुकळ नारणन् शोल्वनारणन्"।

१४. वाच्यप्रभावम्बोलेन्रु वाचक प्रभावम्॥

यह मंत्र नारायण का वाचक है। यह वाच्य नारायण से भी बढकर है। अतः वाचक प्रभाव वाच्य प्रभाव से बढकर है।

१५. अवन् दूरस्थनालुम् इतु किट्टि निन्रतुम्॥

वाच्यभूत नारायण के दूर रहने पर भी मंत्र का उच्चारण करने से झट वांछित फल मिल जाता है।

१६. द्रौपदिक्कु आपत्तिले पुडवै शुरन्ददु तिरुनाममिरे॥

द्रौपदी को वाचकप्रभाव के कारण ही साडियाँ मिल गईं। रक्षा हो गयी। विपत्ति में तिरुनाम ने ही द्रौपदी को साडियाँ दीं।

१७. शोल्लुम् क्रममोळिय च्चोन्नालुम् तन् स्वरूपम् केडनिल्लातु।

उच्चारण करने का क्रम छोडने पर भी अपने स्वभाव को नहीं बिगाडने देता। "सांकेत्यं पारिहास्यञ्च स्तोभं हेळनमेव च वैकुंठनामग्रहणम् दोषाशेषहरं विदुः॥" अर्थात् — दूसरे के नाम से संकेत केलिए अथवा हंसी केलिए व दूसरों को नीचा दिखाने केलिए वा जो नारायण शब्द ग्रहण करेगा उसके सारे पाप दूर हो जाते हैं।

१८. इतुतान् 'कुलंदरुम' एन्निरपडिये एल्लावपेक्षितङ्गळ् कोडुक्कुम्।

९. अवैतान् व्यापकङ्गलेन्रुम् अव्यापकङ्गळेन्रुम् इरण्डु-
वर्गम्।

वे तो व्यापक और अव्यापक के दो भेदों से विराजमान हैं।

१०. अव्यापकङ्गळिल् व्यापकङ्गळ् मून्रु श्रेष्ठङ्गळ्॥

अव्यापक मंत्रों से व्यापक मंत्र तीन श्रेष्ठ हैं। "नारायणाय विद्महे वासुदेवाय धीमहि, तन्नो विष्णुः प्रचोदयात्।" इस विष्णु गायत्री के नारायण वासुदेव और विष्णु शब्द से ओं कार से मिश्रित होकर तीन मंत्र बनते हैं। जैसे — ओं नमो नारायणाय, ओं नमो भगवते वासुदेवाय, ओं नमो विष्णवे।

११. इवै मून्रिल्लुम् वैत्तुकोण्डु पेरिय तिरुमंत्रम् प्रधानम्॥

इन तीनों में महत्तर तिरुमंत्र मुख्य है। यह उस गायत्री में पहले बताया गया है और अर्थपूर्ति से भरा हुआ है। "नास्ति चाष्टक्षरात् परः" "न मंत्रोऽष्टक्षरात् परः" के अनुसार अष्टाक्षरी मंत्र से बढकर और कोई मंत्र मुख्य नहीं है।

१२. मत्तुल्लवै इरण्डुक्कुम् अशिष्ट परिग्रहमुम् अपूर्ति-
युमुण्डु॥

बाकी दोनों में अशिष्ट परिग्रह है। जो सदाचरण में नहीं है उनको अशिष्ट कहते हैं। अशिष्ट लोग बाकी दोनों का ग्रहण करते हैं। मंत्र में जो पूरा अर्थ होना चाहिए वह भी उन दोनों में नहीं है। अर्थात् अपूर्ति है। अतः बाकी दोनों दोष युक्त हैं। आच्चम्पिल्लैजीने बताया कि यह प्रधान मंत्र उन दोनों मंत्रों के बराबर नहीं है। यह व्याप्य पदार्थों के साथ व्यापन का प्रकार व्याप्ति फल के साथ व्यापक के गुणों को भी बताता है। उनसे इसमें अर्थ की संपूर्णता भरी हुई है। दूसरे व्यापक मंत्रों में अपूर्ति है। तिरुमंत्र में अर्थ पूर्ति है।

१३. इत्तै वेदंगुळुम् ऋषिकळुम् आळ्वारकळुम्
आचार्यकळुम् विरुम्बिनारकळ्॥

श्री तिरुमंगयाळवार की श्रीसूक्ति 'कुलंदरुम' इत्यादि के अनुसार यह सभी इरादाओं को देनेवाला है।

१९. ऐश्वर्य कैवल्य भगवल्लाभङ्गळै आशैप्पट्टवरकळुक्कु अवत्तै कोडुक्कुम्।

जो ऐश्वर्य को या कैवल्य या भगवत्प्राप्ति को चाहता है उसे वह देता है।

इह लौकिकमैश्वर्यं स्वर्गाद्यं पारलौकिकम्।
कैवल्यं भगवंतं च मंत्रोऽयं साधयिष्यति॥

इस लोक का या परलोक का ऐश्वर्य आत्मप्राप्ति रूप कैवल्य परमपुरुषार्थ रूप भगवत्प्राप्ति चाहनेवालों को जप तप होम आदि से स्वयं साधन होकर सभी पुरुषार्थों को देता है।

२०. कर्मज्ञान भक्तिकळिये इळिन्दवरकळुक्कु विरोधियै पोक्कि अवत्तैतलैकट्टि कोडुक्कुम्।

कर्म ज्ञान भक्ति या किसी साधना में डूबे रहनेवालों को उनके शत्रुओं को दूर करके उनको सफली भूत करता है।

२१. प्रपत्तिरेयिळिन्दवरकळुक्कु स्वरूपज्ञानत्तैप्पिरप्पित्तु कालक्षेपत्तुक्कुम् भोगत्तुक्कुम् हेतुवा यिरुक्कुम्॥

प्रपत्ति के मार्ग में रहनेवालों को स्वरूप ज्ञान पहुंचाकर समय के सद्व्यय के लिए व अनुभव केलिए कारणीभूत होता है।

२२. मत्तेल्लाम् पेशिलुम्। एनि्गर पडिये अरियवेण्डुमर्थमेल्लाम् इतु कुळ्ळे युंडु॥

मत्तेल्लाम् पेशिलाम (सभी बातें इसी में हैं।) के अनुसार जानने योग्य सभी अर्थ इसमें रहते हैं। "ज्ञातव्य सर्वार्थप्रतिपादक रूपी।" इस मंत्र का वैभव बताया गया।

२३. अतावतु अञ्जर्थम्।

वे तो पांच अर्थ हैं। वे ये हैं — (१) स्वस्वरूप (२) परस्वरूप (३) पुरुषार्थ स्वरूप (४) उपायस्वरूप (५) विरोधि स्वरूप। रूप अर्थ पञ्चकम —

प्राप्यस्य ब्रह्मणो रूपं प्राप्तश्च प्रत्ययात्मानः।
प्राप्त्युपायं फलप्राप्तिः तथा प्राप्ति विरोधि च।

परस्वरूप, जीवात्मा का स्वरूप, पाने के उपाय का स्वरूप, प्राप्ति का फलस्वरूप और प्राप्ति के विरोधि रूप पांच हैं। इन पांचों को अर्थ पञ्चकम् कहते हैं।

२४. पूर्वाचार्यकळ् इतिल् अर्थमरिवतर्कुमुन्बु तङ्गळै प्पिरन्दारकळाक निनैर्तिरारकळ्, इतिलर्थज्ञानम् पिरन्द पिन्बु "पिरन्दपिनमरन्दिलेन्" एन्गिरपडियै इत्तैयोळिय वेरोन्राल् कालक्षेपम् पण्णियरियाकळ्॥

नाथ यामुन आदि हमारे पूर्वाचार्य लोग इसका अर्थ जानने के पहले अपने को पैदा हुआ से नहीं समझे। इसका अर्थ जानने के बाद "पिरन्दपिन् मरन्दिलेन्" गाथा में बताया हुआ अनुसार इसको छोडकर औरेक मंत्र से समयगवाँना नहीं जाना। हमेशा इसी मंत्रार्थ का अनुसंधान करते हुए अपना बाकी जीवन बिताया।

२५. वाचकत्तिल् काट्टिल वाच्यत्तिले ऊन्रुकैक्कडि ईश्वरणे उपाय उपेयमन्रु निनैतिरुक्कै॥

शब्द की अपेक्षा वाच्य (भगवान) में बडा हठ करनेवाले होने के कारण भगवान को ही उपाय और उपेय मानकर रह जाना है। यहाँ तक "तिरुमंत्रत्तिनुडय शीमैक्किप्पोम्बडि" के अनुसार इस मंत्र का वैभव बताया गया। अनुसंधान करने से फल मिलता है। ईश्वर ने खुद शिष्य होकर और आचार्य हो कर और आचार्य होकर इसको प्रकाशित किया। अतः इसका बडप्पन ज्ञात हुआ। सभी शास्त्रों और वाच्यभूत भगवान से बढकर इसकी महिमा यह है कि क्रम छोडकर उच्चारण करने पर भी यह मंत्र फल देता है। जितने फल मांगे जाते हैं वे सब इनके

अनुसंधान करने से मिलते हैं। कर्म, ज्ञान, भक्ति आदि मोक्ष प्राप्ति के दूसरे उपाय हैं। उन सबके फल देने में यह सहकारी होता है। चेतन को जितने अर्थ जानने चाहिए उन सभी अर्थों को यह बताता है। इसलिए इस मंत्र की महिमा अकथनीय है। अतएव पूर्वाचार्यों ने इसके अनुसंधान में हमेशा दृढचित्त हो समय बिताया।

२६. इतु तन्नि च्चोल्लुकिर वर्थम् स्वरूपमुम् स्वरूप-रूपानुमान प्राप्यमुम् स्वरूपमुम् उपायमुम् फलम् मुन्नवुमाम्।

इस मंत्र में ये अर्थ बताये जाते हैं। (१) आत्मा का शेषत्व व पारतंत्र्य रूपी स्वरूप (२) इस स्वरूप के लायक कैंकर्य (सेवा) रूपी प्राप्य या शेषत्व रूपी स्वरूप के अनुरूप उपाय व उपाय से मिलनेवाला फल। प्रणव से स्वरूप, नमः से उपाय, नारायण पद से फल बताये गये हैं।

२७. फल मिरुक्कुम्बडि प्रमेयशेखरतिलुम् अर्चिरादिगळि-युम् शोननोम्।

इस आत्मा का प्राप्यमान फल तो अर्चिरादिमार्ग से परमपद में जाकर परिपूर्ण भगवदनुभव पाकर उससे मिलनेवाले आनन्द विशेष से किये जानेवाले सेवा कार्य प्रमेयशेखर नामक ग्रन्थ में और अर्चिरादि गति नामक ग्रन्थ में बताये गये हैं।

२८. इतु तानेट्टु अक्षरमाय मूनरु पदमाय इरुक्कुम्।

यह मंत्र आठ अक्षरों से और तीन पदों से प्रकाशमान है। "ओं" इत्येकाक्षरम् नम इति द्वे अक्षरे नारायणायेति पञ्चाक्षराणि।" इसके अनुसार आठ अक्षरवाला हुआ। "ओं नमः नारायणाय" इति तीन पदवाला हुआ।

२९. मूनरु पदम मूनरु अर्थत्तै च्चोल्लु किरतु।

तीनों पद तीन अर्थों को बताते है।

३०. अतावतु शेषत्वम् पारतंत्र्यमुम् कैंकर्यमुम्।

वे तो शेषत्व पारतंत्र्य और सेवाभाव हैं।

३१. इतिल् मुतर्पदम प्रणवम्।

इसका पहला पद प्रणव 'ओं' है।

प्रणवाद्यं नमो मध्यम् नारायण पदान्तिकम्।
मंत्र मष्टाक्षरं विद्यात् सर्व सिद्धिकरं नृणाम्॥

प्रणव पहले पद के रूप में, 'नमः' मध्यम पद रूप में और नारायण तीसरे पद के रूप में रहते हैं। यह मंत्र सभी तरह की सिद्धियों को देनेवाला है।

३२. इतु 'अ' एन्रुम् 'उ' एन्रुम् 'म' एन्रुम् तिरुवक्षरम्।

इसके 'अ' 'उ' व 'म' तीन अक्षर हैं। अलग अलग रहने पर तीन अक्षर हो, तीन पद हो, तीन अर्थ बताते हैं। मिलकर रहने पर एक अक्षर एक पद हो एक अर्थ बताता है।

३३. मून्रुतामिळियिले तयिरै निरत्तु कडैन्दु वेण्णेय तिरुमाप्पोले मून्रुवेदत्तिलम् मून्रक्षरत्तैयुम् मेडुत्ततु।

तीन घड़ों में दही भरकर मथकर मक्खन निकालने के बराबर तीन वेदों से अक्षर निकाले गये।

भूरिति ऋग्वेदादजायत, भुव इति यजुर्वेदात्।
सुवरिति सामवेदात्, तानि शुक्राणयभ्यतपत्।
तेभ्यः अभितप्तेभ्य त्रयो वर्णा अजायन्त।
अकार उकार मकार इति।

"तानेकथा समभरत्तदेत दोमिति॥" ऋग्, यजुर, साम, तीनों वेदों से 'भू', 'भुव', 'सुव', तीन व्याहृतियों को बाहर निकाला अपने संकल्प से प्रजापति ने अकार, उकार व मकार तीन अक्षरों को प्रकाशित किया।

३४. आकैयालुम् सकल वेदसारम्।

इसलिए सभी वेदों का सार भूत है।

३५. इतिल् अकारम् सकलशब्दत्तुक्कुम् कारणमाय् नारायणपदत्तुक्कु संग्रहमायिरुक्कैयाले सकल जगत्तुक्कुम् कारणमाय् सर्वरक्षकनान वेम्बेरुमानै च्चोल्लुगिरतु।

यह अकार सभी शब्दों का कारण हो नारायण पद का संग्रह रूप है। अत सारे जगत् का कारण व सर्वरक्षक नारायण को बताता है।

"नामरूपं भूतानां कृत्यानाञ्च प्रपञ्चनम् वेद शब्देभ्य एवादौ देवादीनां चकार सः।"

"यतो वा इमानि भूतानि जायन्ते येन जातानि जीवन्ति।"

देवताओं के और कई चेतनों के नाम रूप और इनके कार्यों को भगवान चतुर्मुख ने वेद शब्दों से ही बनाया। अतः लोक में रहनेवाले सभी शब्दों का कारण वेद है। जिससे ये चेतन पैदा होते हैं और मरते हैं नारायण शब्द से बताया जाता है कि उनका कारण सर्वरक्षक ईश्वर हैं। उसका सार रूप अकार वही बताता है। इसमें इस अक्षर के प्रकृत्यर्थ कारणत्व और धात्वर्थ रक्षकत्व बताये गये हैं।

३६. रक्षिक्कैयावतु विरोधियैप्पोक्कु कैयुम् अपेक्षितत्तै क्कोडुकैयुम्।

रक्षा माने विरोधी को निकाल देना और वांछितों का प्रदान करना है। अनिष्ट निवर्तकता और इष्टप्रापकता दोनों ईश्वर में हैं।

३७. इवै इरंडु चेतनर् निनूर निनूर वळुवु क्कोडायिरुक्कुम्।

ये दोनों चेतनों की गति और स्थितियों के अनुसार रहते हैं। उस उस चेतन के अधिकार के योग्य रहते हैं।

३८. संसारिकळुक्कु विरोधिशत्रु पीडादिकळ् अपेक्षितमत्र-

पानादिकळ्, मुमुक्षुक्कळुक्कु विरोधि संसार संबन्धम्
अपेक्षितम् परमपदप्राप्ति, मुक्तर्कु नित्यर्कु विरोधि
कैङ्कर्यहानि अपेक्षितम् कैंकर्यवृद्धि।

संसारियों के विरोधी हैं शत्रु पीडा आदि, अपेक्षित अन्नपान आदि हैं। मुमुक्षुओं को विरोधी हैं संसार के संबन्ध, वांछित विषय हैं, परमपद प्राप्ति और मुक्तों के व नित्यों के विरोधी कैंकर्यहानि — सेवा हानि और अपेक्षित विषय है कैङ्कर्यवृद्धि।

संसारी लोग देह को ही आत्मा समझते हैं, शब्दादि विषयों का अनुभव ही जीवन मात्र समझते हैं। ये शत्रु और शरीर की पीडा से डरते हैं। इनका निवारण आवश्यक माना जाता है। ये अन्न पान, आराम आदि को चाहते हैं। मोक्ष में इच्छा रखनेवाले इस दुनिया का संबन्ध छोडना चाहते हैं, वैकुंठ में जाना चाहते हैं।

जो मुक्त हैं व नित्य हैं उन्हें भगवान की सेवा की हानि ही विरोधी है। और हमेशा भगवान की सेवा करते रहना ही वांछित विषय है।

३९. ईश्वरनै योळिन्दवरकळ् रक्षकरल्लरेन्नुमिडम् प्रपन्नप-
रित्राणत्तिले शोन्नोम्।

ईश्वर के सिवा कोई भी रक्षक नहीं है। यह विषय प्रपन्नपरित्राण नामक ग्रन्थ में बताया गया। ईश्वर निरुपाधिक बन्धु हैं। औपाधिक बन्धु माता पिता आदि हैं। इनको और दूसरी देवताओं को छोडकर भगवान में ही श्रद्धा रखनी चाहिए।

४०. रक्षिक्कुंनोतुपिराट्टिसन्निधिवेण्डुकैयाले इतिले श्री-
संबन्धम् अनुसंधेयम्।

रक्षा करते समय लक्ष्मी का संबन्ध अनिवार्य होता है। अतः अकार के अर्थ में श्री का संबन्ध जोडना चाहिए।

लक्ष्म्या सह हृषीकेशो देव्या कारुण्य रूपया।
रक्षकः सर्वसिद्धांते वेदान्तेऽपि च गीयते॥

रक्षाकरनेवाले ईश्वर चेतनों की रक्षा की दशा में चेतनों के अपराध देखकर अपनी निरंकुश स्वतंत्रता को देखकर उपेक्षा न करे। अतः उन्हें कृपा पैदा करने के लिए लक्ष्मी का समीप में रहना आवश्यक माना जाता है।

४१. अत्र भगवत् सेनापतिमिश्रवाक्यम् 'अवन् मारवु-
विट्टुप्पिरियल् इव्वक्षरम् विट्टुप्पिरतु।

इस विषय में सेनापति मिश्रने कहा, "अगर लक्ष्मीनारायण के वक्षःस्थल को छोडकर रहेगी तो यह अकार अक्षर भी श्रीसंबन्ध मे मुक्त रहेगा। श्री सूक्ति "अकलकिल्लेनिरैयुम्' सर्वेश्वर को छोडकर क्षणकाल भी नहीं रहूँगी।

४२. भर्ताविनुडैय पडुक्कैयैयुम् प्रजैयिनुडय तोट्टिलैयुम्
विडाते यिरुक्कुम् माता वैप्पोले प्रथमचरमपदङ्ङळे
विडाते यिरु क्कुमिरुप्पु।

पति की शय्या को और बच्चे के झूले को नहीं छोडनेवाली माता के समान पहले और आखिरी पदों को नहीं छोडकर रहना। शेषभूत अपने स्वरूप के अनुकूल एक ओर पति को नहीं छोडती और दूसरी ओर चेतन भूत मकार का संबन्ध भी रखती है। लक्ष्मी इस प्रकार दोनों के बीच में रहती है।

४३. श्रीनन्दगोपरैयुम् कृष्णरैयुम् विडाते यशोदैप्पिराट्टियै-
प्पोले।

कवि उदाहरण देकर समझाता है। खुद पत्नी होकर यशोदा नंदगोप की शय्या को दूसरी ओर कृष्ण की झूले को संभालती रहती है।

४४. ओरुवनडिमै कोळ्ळंबोतु गृहिणिक्कैनूरनूरे आवणै-
योलै येळुतुवतु आकिलुमपणिशेयवतु गृहिणिक्किरे
अतुपोले नाम् पिराट्टि क्कडिमैयायिरुक्किम्बडि॥

दुनिया में कोई गृहस्थ चपरासी को रखता है तो अपने नाम पर ही खरार नामा लिखवाता है। फिर भी काम करना गृहिणी के लिए ही। उसी प्रकार हमको लक्ष्मी के दास भूत होना चाहिए।

४५. आकप्पिरित्तुनियल्लै।

इसलिए एक दूसरे को छोड कर रहना असंभव है।

४६. प्रभैयैयुम् प्रभावानैयुम् पुष्पत्तैयुम् मणत्तैयुम्बोले।

कांति सूर्य को और सुगंध पुष्प को किसी प्रकार छोडकर नहीं रहतीं, उसी प्रकार लक्ष्मी नारायण को छोडकर नहीं रहती। "अनन्या राघवेणाहं भास्करेण प्रभा यथा" जिस प्रकार कांति सूर्य को छोडकर नहीं रहती उसी प्रकार मैं (सीता) राम को छोडकर नहीं रह सकती।

राम का वचन है। "अनन्या हि मया सीता भास्करेण प्रभा यथा।" मुझे छोडकर सीता नहीं रह सकती।

४७. आक इच्चेर्ति उद्देश्यमाय् विट्टतु।

इसलिए इस मिथुन के मिलकर रहने में महत्त्वपूर्ण उद्देश्य है। इन दोनों को मिलाकर ही भक्ति या प्रपत्ति करनी चाहिए। रावण ने राम को छोडकर सीता मात्र का आदर किया और शूर्पणखा सीता को छोडकर राम मात्र की श्रद्धा करने लगी, तो दोनों नष्ट हुए। विभीषण ने तो दोनों की शरण ली तो रक्षित व सुखी होकर राज्य पाया।

४८. इतिले चतुर्थी येरि क्कळियुम्।

इस अकार पर चतुर्थी विभक्ति आकर लुप्त होती है। व्याकरण नियम के अनुसार (सुपां लुपि) समास के बीच में विभक्तियाँ लुप्त होती हैं।

४९. चतुर्थी येरिनपडि एन्नेन्निल्।

चतुर्थी आकर लुप्त होने का क्या प्रमाण है?

५०. नारायण पदत्तुक्कु संग्रहमाकैयाले एन्नु।

उसका जवाब इसमें बताया जाता है कि 'नारायणाय' पद के अंत में होनेवाली चतुर्थी है। क्योंकि यह 'अकार' नारायण शब्द का संग्रहरूप है।

५१. इत्ताल् ईश्वरनुक्कु शेषमेन्निगरतु।

इससे मालुम होता है कि मकारार्थ भूत जीवात्मा नारायण का शेषभूत है।

५२. शेषत्वं दुःखरूपमाक वन्नरो नाट्टिल कण्णिगरदे-न्निल्।

"सर्वं परवशम् दुःखम्" के अनुसार शेषत्व दुःख रूप में दुनिया में दिखाई पडता है।

५३. अन्द नियममिल्लै उकन्दविषयत्तुक्कु शेषमाय् इरुक्कु-मिरुप्पु सुखमाक क्कण्गैयाले।

ऐसा नियम तो नहीं है। अभिमत विषय में शेषभूत होकर रहना सुख के रूप में दिखाई पडता है। अतः ऐसा नियम नहीं है कि शेषत्व हमेशा दुःखकर ही होगा।

५४. अकारत्तिले कल्याणगुणगणङ्गळै च्चोल्लुकैयाले शेषत्वमुम् गुणत्ताले वन्दतु।

अकार में कल्याण गुणों के बताये जाने से यह शेषत्व गुणों के कारण आया हुआ समझना चाहिए। नारायण रक्षक है। उसमें समस्त कल्याण गुण विद्यमान हैं। अतः जीव शेषभूत हुआ।

५५. शेषत्वमे आत्मावुक्कु स्वरूपम्।

शेष भूत होना ही आत्मा का स्वरूप है।

स्वत्वमात्मनि सञ्जातं स्वामित्वं ब्रह्मणि स्थितम्।

दासभूता स्स्वतः सर्वे ह्यात्मानः परमात्मनः।
नान्यथा लक्षणं तेषां बन्धे मोक्षे तथैव च।

परमात्मा स्वामी है और आत्मा उसकी वस्तु है। और सभी आत्मायें परमात्मा के नौकर हैं। बद्धदशा में या मोक्ष दशा में भी उनका दूसरा लक्षण नहीं है।

५६. शेषत्व मल्ल तर्पोतु स्वरूपमिल्लै।

जब आत्मा का शेषत्व नहीं रहा तब उसका स्वरूप ही नहीं रहता।

५७. आत्मापहारमावदु स्वतंत्रमेनिर निनैवु। स्वतंत्र मांबोदु इल्लेयाय् विडुम्।

अपने को स्वतंत्र मानना ही आत्मापहार नामक दोष है। स्वतंत्र समझने से स्वरूप ही नष्ट होता है।

योऽन्यथा सन्त मात्मानमन्यथा प्रतिपद्यते।
किं तेन न कृतं पापं चोरेणात्मापहारिणा॥

जो आत्मा किसी प्रकार रहते अपने को दूसरे प्रकार मानते हैं यानी शेषभूत व अस्वतंत्र अपने को स्वतंत्र मानते हैं वे चोर हैं। वे आत्मापहारी हैं। उनसे दुनिया में कौनसा पाप न किया जाता? सभी अक्षरों की प्रकृति अकार है। इस प्रकृत्यर्थ से नारायण को कारणत्व सिद्ध होता है। 'अव' रक्षणे धातु के अर्थ से रक्षकत्व रूपी लक्षण मालुम होता है। अर्थ के बल से श्रियः पतित्व' की सिद्धि होती है।

प्रत्यय के बल से चेतन के शेषत्व के खिलाफ रहनेवाला शेषित्व का ज्ञान होता है। इस प्रकार अकार के कारणत्व रक्षकत्व, श्रियः पतित्व, शेषित्व के अर्थ मालुम होते हैं। इनसे विशिष्ट नारायण ही है। इस प्रकार अकार का अर्थ सविवरण पूरा हुआ।

५८. स्थानप्रमाणत्ताले उकार मवधारणार्थम्।

स्थान के प्रमाण से उकार का अर्थ एवकार का अर्थ है।

५९. इत्ताल् पिरर्कु शेषमेनि्गरतु।

इससे मालुम होता है कि यह आत्मा दूसरों का शेष भूत नहीं है।

६०. पेरियापिराट्टियार्कु शेष मेनि्गरदेन्नुम्।

कुछ लोग कहते हैं कि यह आत्मा लक्ष्मी की शेषभूत होती है। पांचरात्र संहिता में बताया गया कि —

अकारश्चितृस्वरूपस्य विष्णोर्वाचक मुच्यते।
उकारश्चितृस्वरूपायाः श्रियो वाचि तथा विदुः ॥

अकार विष्णु का वाचक है। उकार लक्ष्मी का वाचक है। मकार दोनों का दास भूत जीव है।

६१. अत्तिलुम् अन्यशेषत्व कळिकैये प्रधानम्।

ऐसा कहने की अपेक्षा अन्यशेषत्व निराकरण ही मुख्य है।

६२. देवरकळुक्कु शेषमानपुरोडाशत्तै नाय् क्किडुमाप्पोले ईश्वर शेषमान आत्मवस्तुवै संसारिकळुक्कु शेषमाक्कु-कै।

देवताओं को दिये जानेवाला पुरोडाश यानी यज्ञ में दिया जानेवाला आहुति पदार्थ कुत्ते को देने के बराबर ईश्वर का शेषभूत आत्मा को संसारी लोगों को देना है।

६३. भगवच्छेषत्व त्तिलुमन्यशेषत्वम् कळिकैये प्रधानम्।

भगवान की शेषत्व होने की अपेक्षा अन्यशेषत्व निराकरण ही मुख्य है। उकार का अर्थ स्पष्ट किया जाता है। लक्ष्मी के शेषभूत होने के कथन की अपेक्षा अन्य शेषत्व का निराकरण ही मुख्य है।

६४. मरन्दुम् पुरन्दोळामान्दन् एन्गैयाले।

आळवार का कथन है कि आदमी को भूलकर भी दूसरों को प्रमाण न करना चाहिए।

६५. इत्ताल् तनक्कुम् पिरर्कुम् उरित्तने निृगरक्कु।

इससे बताया जाता है कि वह अपने का और दूसरों का शेषभूत नहीं है। अतः उकार का अर्थ केवल अन्य शेषत्व का निराकरण ही है। यह अवधारणार्थ से मालुम होता है।

६६ मकार मिरुपत्तंजाक्षर माय ज्ञानवाचियुमायुरुक्कियाले आत्मावै च्चोल्लुगिरतु।

मकार पच्चीसवाँ अक्षर होता है। और ज्ञानवाचक भी है। अतः आत्मा को बताता है — वह तो मन-ज्ञाने नामक या मन्-अवबोधने नामक धातु से पैदा हुआ है। ज्ञानवाचक है। "पञ्चविंशोऽयं पुरुषः" "पञ्चविंश आत्मा भवति" "विज्ञानात्मा पुरुषः" अतः ज्ञान स्वरूपी है। अतः आत्मा को बताता है।

६७. इतुतान् समिष्टि वाचकम्।

यह तो समिष्टिवाचक है। त्रिविध आत्मा समूह को बताता है। शेषत्वरूपी धर्म तो आत्माओं का साधारण धर्म है। पहले समूह वाचक है।

६८. जात्येकवचनम्।

सारी जाति के बोध करने में एक वचन का प्रयोग किया जाता है। जैसे धान।

६९. इत्तालात्मा ज्ञातावेन्रुदेहत्तिल् व्यावृत्तिच्चोलित्तायत्तु।

इस मकार से मालुम होता है कि आत्मा जाननेवाला है। देह से विलक्षण है। अचेतन रूपी देह से यह आत्मा भिन्न है।

७०. देहत्तिल् व्यावृत्ति तत्त्वशेखरत्तिले शोन्नोम्।

तत्त्वशेखर नामक प्रबंध में 'आत्मा देह से भिन्न है' यह विषय साफ-सीफ बताया गया है।

७१. मणैत्तयुम् ओळियैयुम् कोण्डुपूवैयुम् रत्नत्तैयुम् विरुम्बुमाप्पोले शेषमेन्रात्मावै यादरिक्किरतु अल्लातपोतु 'उयिरि नार्कुरै विलम् एन्गिरपडिये त्याज्यम्। अतुतोन्र शेषत्वत्तै च्चोल्लि पिन्नैयात्मावै च्चोल्लुकिरतु।

सुगंध के कारण और कान्ति के कारण फूल और रत्न आदर किये जाते हैं। उसी प्रकार शेषभूत आत्मा का आदर करना चाहिए। आदर का शेषत्व कारण है। वैसा नहीं तो "उयिर नारकुरै विलम्" के अनुसार आत्मा त्याज्य होता है। इसलिए पहले शेषत्व को बताकर बाद को आत्मा को बताया जाता है।

७२. आक प्रणवत्ताल् 'कन्नपुरमोन्रुडैयानुक्कडियेन ओरुवर्कुरियेनो' एन्गिरपडिये जीव परसंबन्धम् शोल्लित्तु।

इसलिए प्रणव से जीव और परमात्मा का संबन्ध बताया जाता है। श्री तिरुमंगैयाळ्वार की श्री सूक्ति है "कण्णपुर में रहनेवाले स्वामी का दास हूँ। दूसरों का नहीं।' चतुर्थी के अन्तवाले अकार को "और अडियेन्" शेषत्व आश्रयवाचक मकार का अर्थ एवं "ओरुवरक्कुरियेन्" अन्यशेषत्व का निवारण करनेवाले उकार को बताकर जीव पर संबन्ध स्पष्ट किया गया है। शेष शेषी भाव संबन्ध बताया गया।

७३. इत्ताल् तामरैयाल् केळ्वन् नोरुवनैये नोक्कुमुणर्वु।

इससे श्री पोय्कैयाळ्वार की श्री सूक्ति तामरैयाळ्कोल्वन् ओरुवनैयै नोक्कु मुणर्वु" सार्थक होती है। तामरैयाळ् केल्वन् = अकारवाच्य होकर शेषत्व के विषयभूत श्रियःपति ओरुवनैयेनोक्कु = एक के बारे में लक्ष्यभूत ज्ञान, चतुर्थी विभक्तिसे व उकार से बताये जानेवाला अनन्यार्ह शेषत्व से आत्मा का भगवदेकपरत्व, उणर्वु = ज्ञान शेषत्व के आश्रयभूत मकार से ज्ञानस्वरूपी आत्मा को बतानेवाली श्रीसूक्ति के अनुसार जीवेश्वर का संबन्ध बताया गया है।

